"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 34 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 25 अगस्त 2017—भाद्र 3, शक 1939

## भाग 3 ( 1 )

### विज्ञापन

### अन्य सूचनाएं

उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती राजेश्वरी शोरी (Smt. Rajeshwari Shori) ध. प. श्री गौरी शंकर शोरी (Shri Gauri Shankar Shori) उम्र 52 वर्ष, निवासी-म. नं.-15/एफ, सड़क नं.-9, सेक्टर-4 वार्ड क्रमांक-42, भिलाई-1, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम कुमारी राजेश्वरी कौशल (Ku. Rajeshwari Kaushal) आत्मजा आर. पी. कौशल था. मेरा विवाह दिनांक 7-5-1989 को श्री गौरी शंकर शोरी आत्मज स्व. व्ही. एस. शोरी के साथ संपन्न हुआ. विवाह पश्चात् मैं अपने नाम/उपनाम को परिवर्तित कर नया नाम श्रीमती राजेश्वरी शोरी (Smt. Rajeshwari Shori) रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती राजेश्वरी शोरी ध. प. श्री गौरी शंकर शोरी के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

| पुराना नाम | नया नाम |
| --- | --- |
| कुमारी राजेश्वरी कौशल<br>(Ku. Rajeshwari Kaushal)<br>पिता-श्री आर. पी. कौशल<br>(Shri R. P. Kaushal)<br>निवासी-शैलेन्द्र नगर, रायपुर<br>तह. व जिला-रायपुर (छ. ग.) | श्रीमती राजेश्वरी शोरी<br>(Smt. Rajeshwari Shori)<br>पति- श्री गौरी शंकर शोरी<br>(Shri Gauri Shankar Shori)<br>निवासी-म. नं.-15/एफ, सड़क नं.-9<br>सेक्टर-4 वार्ड क्र.-42, भिलाई-1,<br>तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती ज्योति यादव ध. प. श्री नरेन्द्र सिंह, उम्र 42 वर्ष, निवासी-सड़क नं.-15, शांति नगर कोहका, भिलाई, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम कु. ज्योति यादव आत्मजा देवेन्द्र प्रसाद यादव, (Ku. Jyoti Yadav), (Devendra Prasad Yadav) था मेरा विवाह श्री नरेन्द्र सिंह आत्मज श्री नंदलाल सिंह के साथ 12-12-1994 को संपन्न हुआ. मेरे पति भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हैं. विवाह पश्चात् मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम श्रीमती ज्योति यादव रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती ज्योति यादव ध. प. श्री नरेन्द्र सिंह के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

कु. ज्योति यादव (Ku. Jyoti Yadav)
पिता-श्री देवेन्द्र प्रसाद यादव
(Shri Devendra Prasad Yadav)
निवासी-शिवली नवाबगंज पटना
(बिहार)

**नया नाम**

श्रीमती ज्योति यादव (Smt. Jyoti Yadav)
पति-श्री नरेन्द्र सिंह
(Shri Narendra Singh)
निवासी-सड़क नं.-15,
शांति नगर कोहका, भिलाई,
तहसील व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

---

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती विभा कसेर (Smt. Vibha Kaser) ध. प. श्री विनोद कुमार कसेर, उम्र 38 वर्ष, निवासी-म. नं.-179/1, वार्ड नं.-26, संतरा बाड़ी, सरगम स्टोर के पास, दुर्ग तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम पार्वती ताम्रकार (Parwati Tamrakar) था तथा यही नाम मेरे समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों व अभिलेखों में दर्ज है. मेरा विवाह श्री विनोद कुमार कसेर के साथ संपन्न हुआ. विवाह पश्चात् मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम श्रीमती विभा कसेर रख ली हूं. तथा यही नाम मेरे आधार कार्ड, पेन कार्ड, मतदाता परिचय पत्र तथा बैंक पास बुक में दर्ज है. तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती विभा कसेर ध. प. श्री विनोद कुमार कसेर के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

पार्वती ताम्रकार
(Parwati Tamrakar)
निवासी-म. नं.-179/1, वार्ड नं.-26,
संतरा बाड़ी, सरगम स्टोर के पास, दुर्ग
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

श्रीमती विभा कसेर
(Smt. Vibha Kaser)
पति-श्री विनोद कुमार कसेर
निवासी-म. नं.-179/1, वार्ड नं.-26,
संतरा बाड़ी, सरगम स्टोर के पास, दुर्ग
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, रेखा वर्मा, आत्मजा श्री केदार सिंह वर्मा, उम्र 41 वर्ष, जाति कुर्मी, निवासी-मंजू सदन, इंदिरा पारा, भिलाई-3, थाना पुरानी भिलाई, तहसील पाटन, जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि मेरा विवाह श्री दीपक कुमार परगनिहा के साथ हुआ था. विवाह पश्चात् मेरा नाम श्रीमती रेखा परगनिहा हो गया. वर्तमान में, मैं अपने पति से पृथक हो गई हूं. मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम रेखा वर्मा रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे रेखा वर्मा आत्मजा श्री केदार सिंह वर्मा के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

श्रीमती रेखा परगनिहा
पति-श्री दीपक कुमार परगनिहा
निवासी-वार्ड नं.-7, सत्यम चौक,
शांति नगर, भिलाई-3,
थाना पुरानी भिलाई,
तह. पाटन, जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

रेखा वर्मा
पिता-श्री केदार सिंह वर्मा
निवासी-वार्ड नं. 16 मंजू सदन,
इंदिरा पारा, भिलाई-3,
थाना पुरानी भिलाई,
तह. पाटन, जिला दुर्ग (छ. ग.)

---

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, श्रीमती प्रतिभा यादव (Smt. Pratibha Yadav) ध. प. श्री प्रदीप यादव (Shri Pradeep Yadav), उम्र 50 वर्ष, निवासी-म. नं.-19, न्यू पलाश टॉवर के पास, मैत्रीकुंज रिसाली, भिलाई, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि विवाह पूर्व मेरा नाम कु. नरिन्दर कौर आत्मजा महेन्दर सिंह संधु था यही नाम मेरे समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों में अंकित है तथा मुझे यही नाम से जाना, पहचाना जाता था, मेरा विवाह श्री प्रदीप यादव से होने के पश्चात् मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम श्रीमती प्रतिभा यादव रख ली हूं तथा यही नाम मेरे आधार कार्ड में भी अंकित है तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती प्रतिभा यादव ध. प. श्री प्रदीप यादव के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

कु. नरिन्दर कौर
पिता-श्री महेन्दर सिंह संधु

**नया नाम**

श्रीमती प्रतिभा यादव
पति-श्री प्रदीप यादव
निवासी-म. नं.-19, न्यू पलाश
टॉवर के पास, मैत्रीकुंज
रिसाली, भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

## नाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, रमसल साहू आत्मज श्री मिलाराम साहू, उम्र 59 वर्ष, निवासी-पॉच रास्ता, सुपेला, भिलाई तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मेरे समस्त शैक्षणिक प्रमाण पत्रों, आधार कार्ड, मतदाता परिचय पत्र, पेन कार्ड आदि में मेरा नाम रमसल साहू पिता मिलाराम साहू दर्ज है जो कि सही है किन्तु मेरे नाम में आवंटित दुकान के अभिलेख/दस्तावेज में मेरा घरेलू नाम ननकी राम साहू दर्ज हो गया है जो कि त्रुटिपूर्ण है मैं अपने नाम को परिवर्तित कर नया नाम रमसल साहू रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मुझे रमसल साहू आ. श्री मिलाराम साहू के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

| **पुराना नाम** | **नया नाम** |
|---|---|
| ननकी राम साहू, रमसल साहू<br>पिता-श्री मिलाराम साहू<br>निवासी-पांच रास्ता, सुपेला भिलाई,<br>तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) | रमसल साहू<br>पिता-श्री मिलाराम साहू<br>निवासी-पांच रास्ता, सुपेला भिलाई,<br>तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

---

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, सुषमा राऊत (Sushma Raut), ध. प. श्री नरेन्द्र बसंत राऊत (Shri Narendra basant Raut) उम्र 43 वर्ष, निवासी- राममंदिर के पास, अहमद नगर, केम्प-2, वार्ड नं.-26, भिलाई तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) की हूं. यह कि मेरे आधार कार्ड में मेरा सही व वास्तविक नाम सुषमा राऊत दर्ज है. मेरे पति भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हैं तथा उनके सर्विस रिकार्ड में मेरा नाम सुषमा (Sushma) दर्ज है जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं अपने नाम/उपनाम को परिवर्तित कर नया नाम श्रीमती सुषमा राऊत रख ली हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दी हूं.

अतः अब मुझे श्रीमती सुषमा राऊत ध. प. श्री नरेन्द्र बसंत राऊत के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

| **पुराना नाम** | **नया नाम** |
|---|---|
| सुषमा (Sushma)<br>पति-श्री नरेन्द्र बसंत राऊत<br>निवासी-राममंदिर के पास,<br>अहमद नगर, केम्प-2,<br>वार्ड नं.-26, भिलाई,<br>तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) | श्रीमती सुषमा राऊत (Smt. Sushma Raut)<br>पति-श्री नरेन्द्र बसंत राऊत<br>निवासी-राममंदिर के पास,<br>अहमद नगर, केम्प-2,<br>वार्ड नं.-26, भिलाई,<br>तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.) |

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, नरेन्द्र बसंत राऊत आत्मज स्व. बसंत राव राऊत, उम्र 53 वर्ष, निवासी- राममंदिर के पास, अहमद नगर, केम्प-2, वार्ड नं.-26, भिलाई तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मैं भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हूं. मेरे आधार कार्ड व अन्य दस्तावेजों में मेरा वास्तविक नाम नरेन्द्र बसंत राऊत (Narendra Basant Raut) दर्ज है जो कि सही है. किन्तु मेरे सर्विस रिकार्ड में मेरा नाम नरेन्द्र बसंत (Narendra Basant) दर्ज है जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं अपने नाम/उपनाम को परिवर्तित कर नया व सही नाम नरेन्द्र बसंत राऊत रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी के समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मुझे नरेन्द्र बसंत राऊत आत्मज स्व. बसंत राव राऊत के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

नरेन्द्र बसंत (Narendra Basant)
पिता-स्व. बसंत राव
निवासी-राममंदिर के पास,
अहमद नगर, केम्प-2,
वार्ड नं.-26, भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

नरेन्द्र बसंत राऊत (Narendra Basant Raut)
पिता-स्व. बसंत राव राऊत
निवासी-राममंदिर के पास,
अहमद नगर, केम्प-2,
वार्ड नं.-26, भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

---

## उपनाम परिवर्तन

सर्वसाधारण को सूचित किया जाता है कि मैं, राजेश कुमार शर्मा (Rajesh Kumar Sharma) आत्मज, स्व. एस. पी. शर्मा, उम्र 54 वर्ष, निवासी-प्लाट नं.-15, हनुमान मंदिर के पास, कैलाश नगर, कुरूद, पो. औद्योगिक क्षेत्र भिलाई, तहसील व जिला दुर्ग (छ. ग.) का हूं. यह कि मेरा वास्तविक नाम राजेश कुमार शर्मा, पिता स्व. एस. पी. शर्मा है जो कि मेरे आधार कार्ड व अन्य दस्तावेजों में दर्ज है. मैं, भिलाई इस्पात संयंत्र भिलाई में कार्यरत हूं. मेरे शैक्षणिक प्रमाण पत्र व सर्विस रिकार्ड में मेरा नाम राजेश कुमार दर्ज है जो कि त्रुटिपूर्ण है. मैं अपने नाम/उपनाम को परिवर्तित कर नया नाम/उपनाम राजेश कुमार शर्मा रख लिया हूं तथा इस आशय के संबंध में सक्षम प्राधिकारी समक्ष शपथ पत्र प्रस्तुत कर दिया हूं.

अतः अब मुझे राजेश कुमार शर्मा आ. स्व. एस. पी. शर्मा के नाम से जाना, पहचाना, पुकारा व दर्ज किया जावे.

**पुराना नाम**

राजेश कुमार (Rajesh Kumar)
पिता-स्व. एस. पी. शर्मा
निवासी-प्लाट नं.-15, हनुमान मंदिर के पास,
कैलाश नगर, कुरूद, पो.-औद्योगिक क्षेत्र भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

**नया नाम**

राजेश कुमार शर्मा
(Rajesh Kumar Sharma)
पिता-स्व. एस. पी. शर्मा
निवासी-प्लाट नं.-15, हनुमान मंदिर के पास,
कैलाश नगर, कुरूद, पो.-औद्योगिक क्षेत्र भिलाई,
तह. व जिला-दुर्ग (छ. ग.)

# विविध

## अन्य सूचनाएं

### कार्यालय उप पंजीयक सहकारी संस्थाएं बिलासपुर (छ. ग.)

बिलासपुर, दिनांक 27 जून 2017

क्रमांक/उपबि/परिसमापन/2017/1468.—वस्तुत: कर्यालयीन आदेश क्रमांक/परिसमापन/2016/199 दिनांक 15-01-2016 में आंशिक संधोधन करते हुये कु. सोनिया देवांगन, सहकारिता विस्तार अधिकारी के स्थान पर छ. ग. सहकारी सोसायटी अधिनियम की धारा 70 (1) के अंतर्गत श्री आर. एल. सिंह, वरिष्ठ सहकारी निरीक्षक, को सहयोग साख सहकारी समिति मर्या. ज्योतिपुर विकासखण्ड गौरेला, जिला बिलासपुर, पं. क्र. 271 दिनांक 05-01-2009 का परिसमापक नियुक्त करता हूॅ.

यह आदेश आज दिनांक 27-06-2017 को मेरे हस्ताक्षर एवं कार्यालयीन पद मुद्रा से जारी किया गया.

**दिलीप जायसवाल**
उप पंजीयक .

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2017.